भाषार्थ—वह घोर कलियुग आवेगा जिसमें भ्राता भगिनियों-के साथ पापकर्म भोग करेंगे सो हे यमी भगनि मुझसे अतिरिक्त अन्य जातिका बलिष्ठ पुरुषसे विवाहपूर्वक भोगकी इच्छा कर ॥ भावार्थ वेद मन्त्रका यह है कि, यमयमीका संवाद है उसमें यम भ्राता अपनेसे यमी भगिनी भोग करनेकी इच्छा रखती थी तब यमने यह वाक्य कहा कि, मैं तुम्हारा भाई हूं सो बडा पाप है तुम अन्य जातिके वरकी इच्छा कर सो यह मन्त्र तो भ्राताने भगिनी प्रति कहा है । नहीं पति स्त्रीको कहता है कि, तुम मेरे विना और पति करलो क्या वह नपुंसक वा वृद्ध हो आज्ञा करता छः ॥

आर्य० क्योंजी हमारेको स्वामीजीने और आज्ञा दीहै कि,स्त्री ग्यारह ११ पति कर ले ॥ वह मन्त्र यह है ॥ ऋग्वेद मंडल १० सूत्र ८५ ॥ मन्त्र ॥

इमांत्वमिन्द्रमीढ्वःसपुत्रांसुभगांकृणु ।
दशास्यांपुत्रानाधेहिपातिमेकादशंकृधि ॥

सो इसका अर्थ क्या है ॥ वाह जी वाह अरे भोले आर्य भ्राता तुम कुछ व्याकरण पढो तुमको अर्थके नमालूम होनेसे वह अन्धकार है ॥ अर्थ श्रवण करो ॥

अन्वयः ॥ हे इन्द्र इमांत्वंमीढ्वःसपुत्रां सुभगां कृणु । अस्यां दशपुत्रान् आधेहि पुत्रैःसहितम् एकादशं पतिं कृधि ॥

भावार्थ—हे इन्द्र इसको तुम स्तुतियुक्त पुत्रयुक्त पतियुक्त करो और इससे दशपुत्र उत्पन्नहो दशपुत्रोंके साथ ग्यारहवाँ पतिभी

॥ श्रीः ॥

त्रैवर्णिकानां—

# नवरत्नविवाहपद्धतिः ।

श्रीराजधानीकपूरस्थलनिवासिगौतमगोत्र ( शौरि )
अन्वयालंकृत—श्रीदेवऋद्धिचन्द्रात्मज
श्रीयुतपंडित-विष्णुदत्त-वैदिककृत

नवरत्नप्रकाशिका

भाषाटीकासहिता ।

सेयं

खेमराज श्रीकृष्णदासश्रेष्ठिना

मुम्बय्यां

स्वकीये "श्रीवेङ्कटेश्वर" स्टीम्–यन्त्रालये

मुद्रयित्वा प्रकाशिता ।

चतुर्थ–संस्करणम् ।

वैशाखे संवत् १९६४, शके १८२९.

वृद्धिको प्राप्त हो अर्थात् इसके पुत्र १० और पतिजीवे तो यह पुत्रान् बहुवचन और पति एक वचन है ॥ सो विशेष सायणभाष्यसे मालूम करो ॥ और "नष्टे मृते प्रव्रजिते" इस स्मृतिका अर्थ स्त्रियोंके आचारमें लिखा है वहांसे देख लो ॥ और विवाहप्रकरणमें भी विशेष लिखा है । विस्तारके भयसे नहीं लिखा ॥ इति श्रीदैवज्ञदुनिचन्द्रात्मज पं० विष्णुदत्तवैदिककृतसंक्षेपविधवाविवाहखण्डनम् ॥

## अथ वधूप्रवेशप्रयोगः ।

तत्र चतुर्थीकर्म्मानन्तरं पुत्रोत्साहविधानादिलौकिकाचारं यथासंप्रदायं कृत्वावरः पित्रादत्तांवधूंगृहीत्वामहोत्सवयुतः रथेवध्वाः दक्षिणत उपविश्य मंगलवाद्यघोषपुरःसरं मंगलगीतपरैः पुरंध्रीजनैराचार्यादिविप्रैः आनोभद्राः स्वस्तिन इन्द्रोवृद्धश्रवा इतिस्वस्तिवाचनपुरःसरैश्चस्वगृहंगच्छेत् । ततोवधूपिता दासीं हस्ते दीपंदत्त्वा सहैव नयेत् ॥ पर्यंकादि यथाशक्ति यथारुचि पारिबर्हंच दद्यात् ॥ स्वगृहमागतेसपत्नीकेवरे वरमाता ओदनबलिंगृहीत्वादृष्ट्युत्तारणं कुर्यात् । गृहद्वारसमीपेप्रथमंतंडुलपूर्णां कंचुकीं वधूहस्ते दद्यात् ॥ सा तांगृहीत्वातत्रसततं तण्डुलानवकिरंतीदीपद्वययुक्तद्वारमंततोऽनेकदीपैर्विराजितगृहं वधूः पादौसुवर्णोपरिनिधाय वरेण सह प्रथमं दक्षिणपादपुरःसरंमंत्रवाद्यघोषैर्गृहंप्रविशेत् ॥ ततः शृंगारिते महानसे वस्त्राच्छादिते पीठे वरः प्राङ्मुख उपविश्य दक्षिणतः वधूमुपवेश्य इत्यखिलंलोकाचारमात्रम् ॥ ततोवरः आचम्य प्राणानायम्य देशकालौ स्मृत्वा अस्याः मम नवोढाया भार्यायाः

प्रथमागमने गृहप्रवेशांगतया विहितं मम सकलमनोरथसिद्ध्यर्थं लक्ष्मीप्राप्त्यर्थं ज्येष्ठाख्यलक्ष्मीपूजनमहं करिष्ये ॥ महानसपूजनं गणपतिपूजनं स्वस्तिपुण्याहवाचनंच करिष्ये ॥ इतिसंकल्प्य ॥ ततो ज्येष्ठाख्यलक्ष्मीपूजनं महानसपूजनं गणपतिपूजनं स्वस्तिपुण्याहवाचनंच विधिवत्कृत्वा ततः यथाचारप्राप्तं कांस्यपात्रे तण्डुलान्प्रसार्य तदुपरि सुवर्णशलाकया श्रीकुलदेवताप्रयुक्तमादौ अमुकीति नाम विलिख्य ॥( ॐमनोजूतिर्जुषतामाज्यस्य बृहस्पतिर्यज्ञमिमंतनोत्वरिष्टं यज्ञ ँ समिमंदधातु । विश्वेदेवास इहमादयंतामोंप्रतिष्ठ ॥) इति मंत्रेण प्रतिष्ठाप्य ॥ ॐश्रीश्चते लक्ष्मीश्चपत्न्यावहोरात्रे पार्श्वेनक्षत्राणि रूपमश्विनौव्यात्तम् ॥ इष्णन्निषाणामुम्मऽइषाण सर्वलोकंमऽइषाण ॥ इत्यनेन मंत्रेण षोडशोपचारैः संपूज्य ॥ अन्यद्यथाकुलाचारं कुर्यात् ॥ ततो वरो नामवाचनपुरःसरं वध्वा नाम प्रतिष्ठितं कुर्यात् ॥ श्रीकुलदेवताप्रयुक्तमादौ अमुकनाम प्रतिष्ठितमिति त्रिर्वाचयित्वा ब्राह्मणाः मनोजूतिरिति मंत्रंपठित्वा वधूशिरसि मंत्राक्षतान्दद्युः । ब्राह्मणेभ्योगंधतांबूलदक्षिणादिदत्त्वा तैराशिषोगृह्णीयात् इति वधूप्रवेशः ॥ श्रीहरिर्विजयते ॥

## वंशवर्णनम् ।

न्यायशास्त्रस्यकर्तायोह्यक्षपाद्गौतमोमुनिः ॥
महाप्रभावोराजर्षिर्मुनिमान्यअभूदिह ॥ १ ॥
तस्यरत्नविशुद्धेस्मिन्वंशेस्यादानुपूर्व्यतः ॥
महाप्रभावोविद्वांश्चकनैयालालविश्रुतः ॥ २ ॥

# विज्ञापना।

विदित हो कि, हमारे आर्य्यावर्त भारतखण्डमें अतिचिरसे वर्षित अधर्मरूप यवनराज्यके प्रताप ( सन्ताप ) से नित्यआनंदरूप शीतलस्वभावसंपन्न सगुणनिर्गुणात्मक पूर्वोत्तर तट युक्त और वेद ४ पुराण १८ न्याय २ मीमांसा २ धर्मशास्त्र १८ शिक्षा १ कल्प २ व्याकरण ८ निरुक्त १ छन्द ३ ज्योतिष ६ काव्य २ नाटक १० चंपू १ आख्यायिका इतिहास कोश ५६ अलंकार नीति मन्त्र २ तन्त्रचिकित्सा ८ गणित २ वेदांत सांख्य योग कर्मकाण्डादिकरूप विकषित जो अनेक कमल उनपर लोभायमान भृंगरूप विद्वद्वृंद और आनंदमग्न कविरूप हंस चक्रवाक पारावत क्रौंचादिकोंसे शोभायमान वेदविद्यारूप नदीके किञ्चित् शुष्कप्राय होनेपर तदनन्तरही सर्वान्तर्यामी कृपालु परमेश्वरकी कृपादृष्टि और अखण्डप्रताप श्रीमतीमहाराजराजेश्वरी श्रीविक्टोरियाजीके राज्यप्रतापरूप अरुणोदय होनेपर और धर्मरूप चारों तरफ वृष्टिके होनेसे वही सनातन वेदविद्यारूप नदी अगाध होकर बहने लगी उसकी अशुद्धिरूप मलनिवृत्ति करनेके लिये हमारे भ्रातृगण क्षत्रिय वैश्य शूद्रादि तनमनधनसे अति उद्यत होनेपर बौद्ध चार्वाक जैन अनार्य्यादि नूतनमलके निवृत्त होनेसे वही हंसादिरूप विद्वान् निर्मलजलपान करते हैं तथापि विना कषाय पदार्थ हरीतक्यादि भक्षण विना जैसे जलका मधुरगुण ( मिठास ) मालूम नहीं होता तद्वत् विना अर्थ विनियोगके वेदविद्याका फलरूप गुण मालूम नहीं होता इसमें श्रुति प्रमाण भी है यथा ( स्थाणुरयं भारहारः किलाभूदधीत्य वेदं न विजानाति योर्थम् । योऽर्थज्ञ इत् सकलं भद्रमश्नुते नाकमेति ज्ञानविधूतपाप्मा )इसलिये सर्वोपकारके लिये विवाहपद्धतिका मैंने वेदभाष्य सायन उव्वटमहीधरादि देख और श्रीनिबाहुरामकृतसंस्कृतटीका तथा ब्राह्मणसर्वस्व हरिहरभाष्यआदि ग्रन्थोंका सार ले तथा अनेक विवाहपद्धति गृह्यसूत्रसे मिलाय पाठ शुद्ध करा है और जो मन्त्र पद्धतियोंमें अप्रचारसे अशुद्ध थे वह यजुर्वेदादि संहिताओंसे मिलाय शुद्ध करे साथ वेदका प्रमाण अध्याय मंत्रांक भी लिखे हैं और मंत्रोंको ऋषिश्छन्द देवतादिसे सुशोभित कर कर्तव्यतामंत्रार्थ गूढार्थ भावार्थयुक्त नवप्रकरणसंयुक्त भाषामें टीका बनाय सर्वाधिकार समेत खेमराज श्रीकृष्णदास "श्रीवेंकटेश्वर" यन्त्रालयाधिपतिके समर्पणकी है, इसलिये सज्जन पुरुष इस पुस्तकको स्वीकार कर मेरे परिश्रमको सफल करें और इस पुस्तकमें जो वर कन्याके प्रति उपदेश आचार दोष गुण कहे हैं वह उपदेश करें ऐसे करनेसे लोक परलोकमें यश और धर्मकी प्राप्ति होगी ॥ इस परिश्रमसे सर्वांतर्यामी परमेश्वर श्रीरामचन्द्रजी प्रसन्नहों ।

राजधानी कपूरस्थलनिवासी—

**गौतमगोत्र ( शोरि ) अन्वयालंकृत दैवज्ञ दुनिचन्द्रात्मज**

**पण्डित–विष्णुदत्तशर्मा वैदिक.**

तत्पुत्रोयंविशुद्धात्मातुलसीरामनामतः ॥
अभूव्द्यापारविद्यायांकुशलोधर्मपारगः ॥ ३ ॥
त्रिवर्गंसाधयित्वायोगंगांसमनुगम्यच ॥
ध्यानयोगेनसंपश्यन्नीश्वरंव्यसृजत्तनूम् ॥ ४ ॥
तत्प्रभावाच्चतत्सूनुःसर्वशास्त्रविचक्षणः ॥
अनन्यकल्पोदैवज्ञोदुनिचंद्रइतिश्रुतः ॥ ५ ॥
तस्यात्मजेनविदुषाविष्णुदत्तेनशौरिणा ॥
वैदिकोपाह्वयुक्तेनकृतोयंग्रंथउत्तमः ॥ ६ ॥
नत्वाश्रीरामनाथंचशास्त्रिणंस्वगुरुंतथा ॥
श्रीमद्गोपालनामानमयोध्यावासिनंगुरुम् ॥ ७ ॥
हरिभक्तंमहात्मानंशास्त्रिणंप्रणमाम्यहम् ॥
यमुनादत्तविद्वांसंभायलाग्रामवासिनम् ॥ ८ ॥
मित्रंचसाधुरामश्चविष्णुदासंतथैवच ॥
अन्यान्स्वाध्यायवर्गीयान्नमस्कृत्यपुनःपुनः ॥ ९ ॥
श्रीकर्पूरस्थलेरम्येअद्रिवेदांकभूमिते ॥
वैक्रमेमधुमासेचकृताटीकामनोरमा ॥ १० ॥
यदशुद्धमसंबद्धमज्ञानेनकृतंमया ॥
विद्वद्भिःक्षम्यतांसर्वंमत्वामामल्पमेधसम् ॥ ११ ॥
विशेषेणायंपुष्पाञ्जलिः ॥ श्रीः ॥

---

पुस्तक मिलनेका ठिकाना–
खेमराज श्रीकृष्णदास,–"श्रीवेङ्कटेश्वर" स्टीम्‌प्रेस–मुंबई.

विवाहपद्धतिस्थितविषयनिरूपण.

## ( प्रथमप्रकरणज्योतिषशास्त्रमें )

जिसमें स्त्रीप्रशंसा, दैवज्ञपूजन, विवाहप्रश्न, प्रश्नसे शुभाऽशुभविचार, वैधव्ययोगका व्रत शांति आदिसे परिहार, सावित्रीव्रतविधान, पिप्पलविवाह, कुंभविवाह, अच्युतविवाहविधान, प्रश्नसे कन्यास्त्रीपुत्रविचार, मंगलशब्द अशुभशब्द, बालकवरण नक्षत्र, कन्यावरणविधि, कन्यापरिणयनकाल, चैत्रादिमास नियम व्यवस्था, ज्येष्ठमें विवाहनिषेध, पुत्र विवाहके अनन्तर विवाहनिषेध और विधान, मुण्डनविचार, विवाहके मुहूर्त, पुरुषस्त्रीराशिचक्र, वर्णचक्र, योनिचक्र, गणचक्र, लत्तापात । युतिवेध । चरणवेध जामित्र । बुधपंचक । सर्व देशमें एकार्गल चक्र । यह सब दोषपरिहार सहित, उपग्रह । क्रांतिसाम्य । दग्धातिथि । दशयोग । पङ्गवंधकाणलग्नविचार । ग्रहनैसर्गिकमैत्रीचक्र । दुष्टभकूट । लग्नशुद्धि । गोधूलिलग्न । वधूप्रवेश । द्विरागमनमुहूर्त । शुक्रविचार परिहारसहित । यह सब भाषाटीकासहित प्रथम प्रकारणमें लिखे हैं ॥

## ( द्वितीयप्रकरण कर्मकाण्डविषयमें )

यथार्थग्रहचित्र । मण्डपचित्र । तिलकमण्डलचित्र । सर्वतोभद्रचित्र । पञ्चाग्निकुण्ड । आज्यस्थाली । चरुस्थाली । प्रणीतापात्र । पुरोडाशपात्र । स्रुव । उपभृत्स्रुक् । ध्रुवास्रुक् । पुष्करस्रुक् । अग्निहोत्रहवनी । वैकङ्कतस्रुक् । उलूखल । मुसल । शूर्प । शम्या। स्फ्यः । शृतावदान । उपवेषकूर्च । दृषत् । उपल । पड्वर्त । अग्नि । अरणि । उत्तरारणि । मोविली । प्रमन्थ । नेत्र । अन्तर्धानकट । हविर्धानपात्री । प्राशित्रहरण । चमसा । इडापात्री । यजमानासन । पत्न्यासन । होत्रासन । ब्रह्मासन । यजमानपात्री । पत्नीपात्री । कृष्णाजिन । इन सर्वके प्रमाणसहित चित्र । कात्यायनोक्तपात्रोंके लक्षण । विनियोगवर्णन । ऋषिछंददेवतालक्षण । छन्दसंख्या । गायत्रीछंदभेद ॥ यह सर्व श्रेष्ठतासे द्वितीयप्रकरणमें लिखे हैं ॥

## ( तृतीयप्रकरणकात्यायनोक्तशांतिमें )

जिसमें प्रमाणसहित स्वर संयुक्त अतिशुद्धकर वेदोंके मंत्र । स्वस्तिवाचन । गणपत्यादिपूजन । रक्षाविधान । आचार्यादिवरण । वेदस्वरूप । आशीर्वादमंत्र ।

कलश । वास्तुपूजन । योगिनी । ब्रह्मा । विष्णु । शिव । इंद्रादिदशदिक्पाल । नवग्रहपूजन । बलिदान संकल्प । शांति । सामग्रीहै ।

## ( चतुर्थप्रकरणसंकल्पादिभेदमें )

विवाहसामग्री । चतुर्थीकर्मसामग्री । कन्योद्वाहमें यजमानकर्तृक प्रतिज्ञासंकल्प । यजमानकर्तृक शुभ्रचोलशाटिकासंकल्प । कन्यापितृकर्तृक वेदीदानसंकल्प । यजमानकर्तृकचतुर्थीदानसंकल्प । यजमानकर्तृक उपाध्यायदक्षिणासंकल्प । यजमानकर्तृककन्या यज्ञ अंतमें भारे अन्नद्रव्यदान संकल्प । यजमानकर्तृक विवाहप्रतिज्ञासंकल्प वरकर्तृकपत्नीप्रतिग्रहगोदानसंकल्प । अभावे सुवर्णमयी गोदानसंकल्प । उपाध्यायदक्षिणासंकल्प । यजमानकर्तृकखट्वादानसंकल्प । जलवेष्टन । गोत्रोच्चारण । अतिविस्तृतकन्यादानसंकल्प । संक्षेपसेकन्यादानसंकल्प । परिभाषा । सूर्यादिनवग्रह मंत्र । इनको पूजनीयता । षोडशोपचारपूजा । ज्योतिषबोधकनवग्रहमंगलाष्टक । पारस्करोक्त कुशकंडिकामेंविवाहसूत्र ।

## (पञ्चमप्रकरणमें)

विवाहपद्धतिप्रारम्भ । मङ्गलाचरण । ग्रंथकर्तुःप्रशंसा । वाग्दानविधि । बालकवरण । वेदोच्चारण । गणेशस्तुति । ऋषिसृष्टि । शिवसंकल्प । शांतिपाठ । ये सब अत्युत्तम भाषाटीका सहित सार्थप्रमाण स्वरयुक्त मंत्र हैं ।

## ( षष्ठप्रकरणविवाहविधिमें )

( तत्र कन्याहस्तेन ) यहाँसे आदिले ( प्राङ्मुखौ वधूवरौ स्थितौ भवतः ) इस पर्यंत अर्थात् संपूर्ण पद्धति अनेक पद्धतियोंसे मिलाय संस्कृत शुद्धकर ऋग्वेदादि चतुर्वेदोंसे मंत्र निकाल और जिस वेदका जो मंत्र उसका प्रमाण तथा स्वरसहित अतिशुद्ध कर विनियोगोंके सहित लिखे हैं ॥ इसकी टीका महीधरभाष्य सायनभाष्य उव्वटभाष्य ब्राह्मणसर्वस्व गृह्यसूत्र हरिहरभाष्य ॥ तथा निबाहुरामकृतटीका जिसको पाञ्चालदेशीय महाविद्यानिकरके मुख्य संस्कृताध्यापक श्रीपंडित गुरुप्रसादजीने शुद्ध किया ॥ इत्यादि अनेक वेदार्थबोधक ग्रंथोंसे मंत्रोंके अर्थ साथ मन्वादि प्रमाण देकर सबकी समझमें आनेवाली मनभावनी अतिसुंदर भाषाटीकामें करे हैं इसी प्रकार साथ प्रमाणोंके विवाहपद्धतिके पद २ का अर्थ स्पष्टभाषाटीकामें लिखा है ॥

## प्रार्थना ।

### ( सप्तमप्रकरणमें )

चतुर्थीकर्म अतिविस्तृत भाषाटीकासहित है ।

### ( अष्टमप्रकरणस्त्रीआचारमें )

धर्मशास्त्रादि अनेक शास्त्रोक्त विवाहानंतर जो स्त्रीमात्रको पति सेवाआदि प्रतिदिन कर्तव्य है वह अतिविस्तारसे निरूपण करा है ।

### ( नवमप्रकरणरजस्वलाकृत्यमें )

अर्थात् जिस समय स्त्रियोंको ऋतु आता है उस दिनसे तीनदिनपर्यन्त स्त्रीरक्षा भोजन शयनासनादि व्यवस्था जिससे गर्भाशय शुद्ध रहनेसे अति शौर्य बल बुद्धिसंपन्न और दुराचारसे दुष्ट कुकर्मीसंतान होता है ॥ यह सब धर्म्मशास्त्र कर्मकाण्ड ज्योतिष चिकित्सासे शुद्धकर अतिसुंदर निरूपण करा है ॥ इति ॥ तथा प्रकीर्णोऽध्याय लिखा है ॥

प्रार्थना—यद्यपि अनेक विवाहपद्धति मूल और संस्कृतटीकासंवलितसे कार्य्यसिद्ध था तथापि वेदमंत्रोंमें अशुद्धिका संदेह और संस्कृतटीकाको सर्वोपकारक ना होनेसे तथा विना विवाहप्रकरण अन्य स्थानोंमें मंत्रार्थ कर्तव्यताकी इच्छा लग्नशुद्धि कात्यायनीशांति संकल्प आदिकी आवश्यकता विचार कर संस्कारकी शुद्धि और लोकोपकारार्थ की जिसको पढकर सामान्य विद्यासंपन्न भी पुरुष अतिसुगमरीतिसे समझकर आनंदपूर्वक निर्वाह करें इस लिये मैंने अत्युत्तम भाषाटीकासहित विवाहपद्धतिका पुस्तक नवप्रकरणमें अतिपरिश्रमसे बनाया है ॥ इसको महाशय जन स्वीकार कर प्रचलित करें ॥ और जो मेरी अशुद्धि हो वह क्षमा करें ॥

**पुष्पाञ्जलिः— यदशुद्धमसम्बद्धमज्ञानाच्चकृतंमया ।**
**विद्वद्भिःक्षम्यतांसर्वंबालत्वादयमञ्जलिः ॥**

कपूरस्थलनिवासि—दैवज्ञदुनिचन्द्रात्मज ( शौरि )

**पण्डित—विष्णुदत्तशर्मा—वैदिक.**

## अत्रायं विशेषः ।

यथाह सुश्रुते भगवान् धन्वन्तरिः ॥ अथास्मै पंचविंशतिवर्षाय द्वादशवर्षां पत्नीमावहेत् । पित्र्यधर्मार्थकामप्रजाः प्राप्स्यतीति ॥

किञ्च—तद्वर्षाद्द्वादशात्कालेवर्तमानमसृक्पुनः । जरापक्वशरीराणांयातिपंचाशतःक्षयम् ॥ ऊनषोडशवर्षायामप्राप्तः पंचविंशतिम् ॥ यद्याधत्तेपुमान्गर्भं कुक्षिस्थः स विपद्यते ॥ जातोवानचिरंजीवेज्जीवेद्वादुर्बलेन्द्रियः ॥ तस्मादत्यन्तबालायांगर्भाधानंनकारयेत् ॥ इममेवाशयमालम्ब्यभावमिश्रोपिभावप्रकाशे वयोधिकांनिंदन्बालांस्तौति ॥

यथा—पूतिमांसंस्त्रियोवृद्धाबालार्कस्तरुणंदधि ॥ प्रभातेमैथुनंनिद्रा सद्यः प्राणहराणि षट् ॥ वृद्धोपितरुणींगत्वातरुणत्वमवाप्नुयात् । वयोधिकांस्त्रियंगत्वातरुणःस्थविरायते ॥ अत्याशितोऽधृतिः क्षुद्वान्सव्यथांगःपिपासितः ॥ बालोवृद्धोन्यवेगार्तस्त्यजेद्रोगीचमैथुनम् ॥ लिंगिनींगुरुपत्नींचसगोत्रामथपर्वसु । वृद्धांचसंध्ययोश्चापिगच्छतोजीवनक्षयः ॥ विषये श्चैवमैथुनमित्याद्यनेकवचनप्रामाण्यात्तत्तद्ग्रंथाऽवलोकनाच्च स्त्रियावर्गोद्विगुणोऽभावेसार्द्धोवास्त्रीतुयर्वीयस्येवविधेयाइतिमेप्रतिभाति॥ अतश्चेहलौकिकपारलौकिकहितेप्सुभिःपुरुषैरस्यप्रचारःकर्तव्यइतिशम् ॥

प्रार्थनेयंदे० दुनिचन्द्रात्मजकर्पूरस्थलीयपंडित—
विष्णुदत्तवैदिकशर्मणः ।

# विशेषः ।

## ( अवशिदेखियं देखनयोगू )

सुश्रुतमें भगवान् धन्वंतरि स्वयं लिखते हैं कि, पच्चीस २५ वर्षके बालकको द्वादश १२ वर्षकी स्त्रीसे विवाह करनेसे धर्म अर्थ काम संयुक्त पिताको हित दीर्घायुवाली संतान प्राप्त होती है ॥ और स्त्रीको द्वादशवर्षसे ले ऋतु पचास वर्षपर्यन्त रहते हैं और षोडश १६ वर्षसे न्यून ( कम ) स्त्रीको यदि पचीसवर्षसे कम ( न्यून ) पुरुष प्राप्त हो उससे जो गर्भ हो वह स्रवजाता है अर्थात् गिरजाता है । वा उत्पन्न होकर चिरकाल जीवित नहीं रहता यदि रहता है तो दुर्बलशरीर ( नाताकत ) असमर्थ इन्द्रियवाला चिर जीवता है ॥ इस कारणसे अतिबालकोंका गर्भाधान ना करावे ॥ अर्थात् २५ पचीसवर्षका पुरुषहो १६ वर्षकी स्त्री वा १४ वर्षकी स्त्री और २० वीसवर्षका पुरुषहो इससे न्यून नहीं और इसी आशयको लेकर भावमिश्रजी भावप्रकाश ग्रंथमें वृद्धा ( बडी ) स्त्रीका निषेध और बाला-स्त्रीका स्वीकार कहतेहैं ॥ जैसे सड़ा मांस । वृद्धा स्त्री । कन्यार्क । दिनमें बनायाहुआ दधि॥ प्रातःकाल स्त्रीसे संभोग । और प्रातःकाल निद्रा यह शीघ्र बलको नष्ट करते हैं । वृद्धपुरुष यौवनवती स्त्रीको प्राप्त होय युवा होता है और अपनेसे बडीस्त्रीको यदि जवानपुरुष प्राप्तहोय तो शीघ्रही वृद्ध ( बुढा ) होजाता है ॥ और बहुत अन्न भोजन कर धैर्यरहित क्षुधायुक्त पीडायुक्त तृषायुक्त और बालक अर्थात् २० वर्षसे न्यून ( कम ) और वृद्ध ( अशीति ८० वर्षसे) ऊपर पुरुष ॥ और रोगातुर और जो एकसे संभोगकर चुकाहो यह ७ पुरुष मैथुन ना करें यदि यह करें तो प्रत्यक्ष फलको प्राप्त होते हैं । इसीप्रकार संन्यासयुक्त स्त्रीसे वा गुरुकी स्त्रीसे और अपने गोत्रकी स्त्रीसे वा कन्यासे और पर्वकाल अष्टमी अमावस एकादशी आदिमें और वृद्धास्त्रीसे तथा संध्याकालमें संभोग करनेसे जीवनका क्षय होताहै ॥ इसलिये विंशति अर्थात् बीश २० वर्षके ऊपर पुरुषको मैथुन करना चाहिये इत्यादि अनेकवचन निदर्शनसे यह सिद्ध भया कि, स्त्रीसे बालक द्विगुण अर्थात् दुगुण ( दूना ) होना चाहिये ॥ जैसे स्त्री बारह १२ वर्षकी और पुरुष २५ वर्षका यदि ऐसा योग्य गुणयुक्त वर नामिले तो द्वादश १२ वर्षकी लडकीको वर विंशति २० वर्षका अवश्य होना चाहिये और कन्या वरसे सदैव न्यून होनी चाहिये ऐसे करनेसे इस लोकमें यश परलोकमें अनंतर सुख प्राप्त होता है इस लिये संसारभीरु धर्मनिष्ठपुरुषोंको इसका प्रचार तनमनधनसे अवश्य करना चाहिये ।

प्रार्थनेयं दैवज्ञदुनिचन्द्रात्मज ( शोरि ) कर्पूरस्थलीय, विष्णुदत्तवैदिकशर्मणः ।

**खेमराज श्रीकृष्णदास.**

"श्रीवेङ्कटेश्वर" स्टीम्-यन्त्रालयाध्यक्ष-मुंबई.

ग्रंथ कर्ताकी वंशावली·

श्रीः ।

# अथ नवरत्नविवाहपद्धतिः ।

## भाषाटीकासहिता प्रारभ्यते ।

ॐ स्वस्ति श्रीगणेशाय विघ्नहर्त्रे नमोनमः ।

### मंगलाचरणम् ।

शिवंशिवकरंगौरी रामंसीतासमन्वितम् ॥
नत्वालग्नविशुद्ध्यर्थं टीकांकुर्वेमनोहराम् ॥ १ ॥

अथ मुहूर्तचिंतामणौ विवाह ( उपयमन ) प्रकरणम् ॥

भार्य्यात्रिवर्गकरणंशुभशीलयुक्ता शीलंशुभं
भवतिलग्नवशेनतस्याः ॥ तस्माद्विवाहसमयः
परिचिन्त्यतेहितन्निघ्नतामुपगताःसुतशीलधर्माः ॥१॥

भा० टी०—भार्या अर्थात् जिससे विवाह होय वह स्त्री शुभशीलसे युक्त धर्म अर्थ कामका साधन होती है ॥ वह शुभशीलता लग्नद्वारा होनेसे विवाहका समय प्रथम चिंतना करते हैं ॥ भावार्थ यह है कि, यदि लग्न दशदोषादिरहित शुद्ध होय तो उसमें पाणिग्रहण करनेसे स्त्री दुष्टभी श्रेष्ठ ( अच्छी ) और वंध्यायोगवाली पुत्रवती और पापिष्ठ धर्मयुक्त लग्नके प्रभावसे होजाती है ॥ १ ॥

आदौसंपूज्यरत्नादिभिरथगणकंवेदयेत्स्वस्थचित्तः
कन्योद्वाहंदिगीशानलहयविशिखेप्रश्नलग्नाद्यदीन्दुः ॥

दृष्टोजीवेनसद्यः परिणयनकरोगोतुलाकर्कटाख्यं
वास्यात्प्रश्नस्यलग्नंशुभखचरयुतालोकितंतद्विदध्यात् ॥२॥

भा० टी०—प्रथम रत्न सुवर्ण रजतादिसे गणितविद्यानिपुण स्वस्थचित्त बैठे ज्योतिषीको भेटकर कन्याका विवाह निवेदन ( कथन ) करे इहाँ रत्नादिसे यह प्रयोजन है जितनेसे संतुष्ट हो-जाय उतना द्रव्य देना वा यथाशक्तिअनुसार देना ॥ और साथ यह कहना कि, मैं कन्याका विवाह करना चाहता हूं ॥ यदि उस काल विवाहप्रश्नसे दशम १० एकादश ११ तृतीय ३ सप्तम ७ पंचम ५ स्थानमें चन्द्रमा होय और पूर्णदृष्टि नवम ९ पंचम ५ से बृहस्पति चंद्रमाको देखे वा वृष तुला कर्क यह प्रश्नके लग्न होय और शुभग्रहयुक्त होवे वा देखे तो शीघ्रही विवाह होता है ॥ २ ॥

विषमभांशगतौशशिभार्गवौ तनुगृहंबलिनौ यदिपश्यतः ॥
रचयतोवरलाभमिमौ यदा युगलभांशगतौ युवतिप्रदौ॥३॥

भा० टी०—यदि शुक्र चंद्र विषम ( मेष, मिथुन, सिंह, तुला, धन, कुंभ ) राशिके नवांशोंमें बलयुक्त प्राप्त होकर प्रश्नलग्नको देखें तो यह वरकी प्राप्ति कन्याको करते हैं ॥ यदि शशि शुक्र समराशिके नवांशमें हों और बलयुक्त प्रश्नलग्नको देखें तो कन्याकी प्राप्ति बालकको करते हैं ॥ ३ ॥

षष्ठाऽष्टस्थःप्रश्नलग्नाद्यदीन्दुर्लग्नेक्रूरःसप्तमेवाकुजः स्यात् ॥ मूर्तौविन्दुःसप्तमेतस्यभौमोरंडासास्यादष्ट-संवत्सरेण ॥ ४ ॥

भा० टी०–प्रश्नलग्नसे षष्ठ ६ अष्टम ८इन स्थानोंमें चंद्रमा होय और लग्नमें क्रूर ग्रह होवे यह एक योग है ॥ १ ॥ वा प्रश्नलग्नसे षष्ठ ६ अष्टम ८ इन स्थानोंमें चंद्रमा होय और प्रश्नलग्नसेभी सप्तम ७ स्थानमें मंगल होवे यह द्वितीय योग है ॥ २ ॥ अथवा लग्नमें चंद्रमा और सप्तम स्थानमें मंगल होवे यह तृतीय योग है ॥ ३ ॥ फल इनका ऐसे होनेसे आठ वर्षके अन्तर वह कन्या रंडा होती है ॥ ४ ॥

प्रश्नतनोर्यदिपापनभोगाःपंचमगोरिपुदृष्टशरीरः ।
नीचगतश्चतदाखलुकन्यासाकुलटात्वथवामृतवत्सा ॥५॥

भा० टी०–प्रश्नलग्नसे पापीग्रह अर्थात् क्षीण चंद्रमा, सूर्य, मंगल, शनैश्वर और इनके साथ युक्त बुध यह पापीग्रह लग्न पंचम स्थानमें होय और लग्नमें स्थित हो शत्रुग्रह उसको देखे ॥ वा नीच-गत होय तो निश्चयसे वह कन्या व्यभिचारिणी वेश्या कुलटा होती है ॥ अथवा मृतवत्सा अर्थात् न रहनेवाली संतानवाली होती है ॥ प्रमाण बृहज्जातकका पापी नीच उच्च ग्रहोंमें यथा ( क्षीणेंद्वर्कमहीसुतार्कतनयाः पापा बुधस्तैर्युतः । अजवृष-भमृगांगनाकुलीरा झषवणिजौ च दिवाकरादितुंगाः ॥ दश १० शिखि ३ मनुयुक् २८ तिथी १५ न्द्रियांशै ५ स्त्रिनवक २७ विंशति २० भिश्च तेऽस्तनीचाः ) अर्थात् मेषके १० अंश सूर्य्य उच्च और तुलाके १० अंश नीच इसप्रकार वृषके ३ अंश चंद्रमा उच्च और वृश्चिकके ३ अंश नीच ॥ और मंगल मकरके २८ अंश

उच्च और कर्कके २८ अंश नीच और कन्याके १५ अंश बुध उच्च और मीनके १५ अंश नीच होता है और बृहस्पति कर्कके ५ अंश उच्च और मकरके ५ अंश नीच ॥ शुक्र मीनके २७ अंश उच्च और कन्याके २० अंश नीच ॥ शनैश्चर तुलाके २० अंश उच्च और मेषके २० अंश नीच होता है ॥ ५ ॥

यदिभवतिसितातिरिक्तपक्षे तनुगृहतःसमराशिगः शशांकः ॥ अशुभखचरवीक्षितोऽरिरंध्रेभवतिविवाहविनाशकारकोऽयम् ॥ ६ ॥

भा० टी०—यदि लग्न ग्रहमे कृष्णपक्षमें समराशिगत चंद्रमा होय और षष्ठ ६ अष्टम ८ इन स्थानोंमें स्थित हो पापी ग्रह देखे तो विवाहका नाश करनेवाला होता है ॥ ६ ॥

जन्मोत्थंचविलोक्यबालविधवायोगंविधाय्यव्रतं सावित्र्याउतपैप्पलंहिसुतयादद्यादिमांवारहः ॥ सल्लग्नेऽच्युतमूर्तिपिप्पलघटैःकृत्वा विवाहं स्फुटं दद्यात्तांश्चिरजीविनेऽत्रनभवेद्दोषःपुनर्भूभवः ॥ ७ ॥

भा० टी०—प्रश्नलग्नमे जैसे विधवायोग विचारा इसीप्रकार जातकशास्त्रमे जन्मलग्नमे उत्पन्न विधवायोग विचार करे ॥ जैसे लिखा भी है ( बाल्ये विधवा भौमे पतिसंत्यक्तादिवाकरेऽस्तस्थे । सौरे पापैर्दृष्टे कन्यैव जरांसमुपयाति ) अन्यच्च ( उत्सृष्टा रविणा कुजेन विधवा बाल्येऽस्तराशिस्थिते ) अर्थात् यदि मंगल स्त्रीके जन्म लग्नसे सप्तम स्थानमें स्थित हो तो स्त्रीको बालविधवायोग

होता है यदि सप्तम स्थानमें सूर्य स्थितहो तो पति स्त्रीको त्याग-देता है ॥ यदि कन्याकी जन्मकुण्डलीमें शनैश्चर पापदृष्टियुक्त सप्तममें स्थित हो कन्याही वृद्ध होजाती है अर्थात् विवाह नहीं होता और भी लिखा है ( लग्ने व्यये च पाताले जामित्रे चाष्टमे कुजे । कन्याभर्तृविनाशाय भर्ता कन्याविनाशकः ) अर्थात् जन्म-लग्न चतुर्थ ४ सप्तम ७ द्वादश १२ अष्टम ८ इन स्थानोंमें यदि कन्याके मंगल होय तो पतिका नाश करता है, यदि पुरुषके इन स्थानोंमें मंगल होय तो स्त्रीका नाश करता है ॥ इत्यादि योगोंसे अच्छीतरह बालविधवायोगको विचार आगे कहना जो वैधव्यना-शक सावित्रीका व्रत पिता कन्यासे विधिपूर्वक करवावे ॥ यदि भर्ताके स्त्रीनाशक और स्त्रीके भर्तृनाशक योग पड़ा होय तो उन दोनोंका विवाह करना श्रेष्ठ होता है और वैधव्यकारक योग नहीं रहता ॥ इसमें दृष्टान्त यह है कि, जैसे दोनों अंगार आपसमें युद्धकरें तो घातसे दोनोंही निस्तेज हो जाते हैं और सर्प दोनों युद्धकरे तो उस्की विष उस्को उस्की विष उस्को नहीं बाधा करती ॥ और केवल स्त्रीकेही विधवायोग होय तो एकांतमें कन्याका पिता कन्यासे सावित्रीव्रत करवाय पश्चात् पिप्पलसे वा घट अथवा सुव-र्णमयी विष्णुमूर्तिसे यथोक्त विधिसे विवाह कर पीछेसे चिरायुवाले वरसे विवाह करे तो पुनर्भूदोष नहीं होता ॥ प्रमाणभी जैसे व्रतखं-डमें लिखा है ( सावित्र्यादिव्रतादीनि भक्त्या कुर्वन्ति याः स्त्रियः ॥ सौभाग्यञ्च सुहृत्त्वञ्च भवेत्तासां सुसन्ततिः ) यह सब अष्टम प्रकरण स्त्रियोंके आचारमें अच्छीतरह आगे लिखा है ॥ ७ ॥

( अथ पिप्पलव्रतं ज्ञानभास्करोक्तं लिख्यते )

बलवद्विधवायोगेबाल्येसतिमृगीदृशाम् ।
पितारहसिकुर्वीततद्भङ्गंशास्त्रसम्मतम् ॥
सुदिनेशुभनक्षत्रेचन्द्रताराबलान्विते ।
अवैधव्यकरैर्योगैर्लग्नेग्रहबलान्वितेः ॥
व्रतारम्भंप्रकुर्वीतबालवैधव्यनाशकम् ।
सुस्नातांचित्रवसनांकन्यांपितृगृहाद्बहिः ॥
नीत्वाऽश्वत्थशमीस्थानेयद्वाबदरिकाश्रमे ।
आलवालं प्रकुर्वीतयदिवामृदुकर्षितम् ॥
कुमार्य्याचार्य्यनिर्दिष्टंकृत्वासंकल्पमादरात् ।
करकाम्बुप्रमाणेनसिंचनंप्रतिवासरम् ॥
चैत्रेवाश्विनमासेवातृतीयाऽसितपक्षतः ।
यावत्कृष्णतृतीयान्यामासमेकंयथाविधि ॥
ब्राह्मणानांतथास्त्रीणांपूजनंचसमाचरेत् ।
तदाशिषाप्नुयात्कन्यांसौभाग्यञ्चसुखान्वितम् ॥
प्रतिमांपार्वतीनाम्नीं वैणवेभाजनेऽर्चयेत् ।
चंदनाक्षतदूर्वाद्यैर्बिल्वपत्रैर्यथाविधि ॥
उपचारैर्यथाशक्त्यानैवेद्यैः प्रतिवासरम् ।
एवंव्रतप्रभावेणबालवैधव्यनिष्कृतिः ।
जायतेकन्यकानाञ्चततःपाणिग्रहक्रियाः ॥

इत्यश्वत्थव्रतविधानम् ।

भा० टी०—भावार्थ यह है कि, स्त्रीको बलिष्ठ विधवायोग पड़-नेसे एकांत स्थानमें पिता शास्त्रोक्त उसका भंग वक्ष्यमाण शुभदिन शुभनक्षत्रमें करे ॥ कन्याको स्नान करवाय वस्त्रभूषण पहनाय घर ( गृह ) से बाहिर ( अश्वत्थ ) पिप्पलके स्थानमें कन्याको साथ ले पिप्पलकी आलवाल ( आढ ) चारो तरफ कर कन्या संकल्प-पूर्वक जो चतुर्थ प्रकरणमें लिखा है ॥ प्रतिदिन जलसे सिंचन करे फिर चैत्र वा आश्विन शुक्लतृतीयासे कृष्णतृतीयापर्यंत ब्राह्मण और स्त्रियोंका कन्या पूजनकर उनके आशीर्वाद कन्या ग्रहण करे॥ और सुवर्णपात्रमें पार्वतीजीको षोडशोपचार वक्ष्यमाणसे पूजन करे इस व्रतके प्रभावसे कन्योंका बालवैधव्य योग नाश होता है पीछेसे चिरायुवाले वरसे विवाह करदेवे ॥

( अथ अश्वत्थविवाहविधिः सूर्यारुणसंवादोक्तो लिख्यते )

सुहृद्द्विजगुरुन्नारीमंगलोच्चारणैः समम् ।
आहूयोद्वाहकालेचरम्यभूमौचमण्डपे ॥
गत्वाप्रणम्यगौरीञ्चगणनाथंचभूरुहम् ।
भवानींचैवमन्थानींपितामन्त्रमुदीरयेत् ॥
उद्वाहयिष्येविधिवदश्वत्थेनमनोहराम् ।
कन्यांसौभाग्यसौख्यार्थंहेतवेहंद्विजोत्तमाः ॥
नमस्तेविष्णुरूपायजगदानंदहेतवे ।
पितृदेवमनुष्याणामाश्रयायनमोनमः ॥
पूर्वजन्मकृतंपापंबालवैधव्यकारकम् ।
नाशयाशुसुखं देहिकन्यायाममभूरुह ॥ इति ॥

भा० टी०—भावार्थ यह है कि, अश्वत्थव्रतके अनंतर मित्र, द्विज, गुरु, स्त्री मंगलशब्दके साथ विवाहकालमें इन सबको साथ लेकर सुंदर मण्डपभूमिमें प्राप्त होय गौरी, गणेश, पिप्पल, भवानी, मंथानी इनको प्रणाम कर इस मंत्रसे प्रार्थना कन्याका पिता करे॥ हे ब्राह्मणगण ! आपके प्रत्यक्ष सौभाग्य सुख अर्थके लिये अपनी कन्याको अश्वत्थके साथ विवाह करता हूं जगत्आनंदहेतु विष्णुरूप और पितर देव मनुष्योंका आश्रय इस अश्वत्थको वारंवार नमस्कार कर साथ प्रार्थना करते हैं, भो अश्वत्थदेव! इस कन्याके पूर्वजन्मकृत जो बालवैधव्यकारक पाप उनका नाशकरो और मेरी कन्याको सुख सौभाग्य देवो ॥ इति ॥ यह प्रार्थनाके मंत्र हैं और विवाहविधि वक्ष्यमाण यथावत् मंत्रोंसे करनी चाहिये ॥

( अथ कुम्भविवाहः सूर्यारुणसंवादे )

विवाहोक्तेनमंथन्याकुम्भेनचसहोद्वहेत् ।
विवाहात्पूर्वकालेतुचंद्रताराबलेशुभे ॥
पितासंकल्प्यबाह्यञ्चविवाहविधिपूर्वकम् ।
सूत्रेणवेष्टयेत्पश्चाद्दशतंन्तुविशेषतः[१] ।
कुंकुमालंकृतंदेहंतयोरेकान्तमन्दिरे ॥
ततःकुम्भंविनिस्सार्य्यप्रभज्यसलिलाशये ।
ततोऽभिषेचनंकुर्यात्पञ्चपल्लववारिभिः ॥

---

१ दशतन्तुविधानत इत्यपि पाठः ।

तत्सर्वंवस्त्रपूजाद्यंब्राह्मणायनिवेद्यच ॥
कन्यालंकारवस्त्राद्यंब्राह्मणायनिवेदयेत् ॥

प्रार्थना ।

वरुणांगस्वरूपत्वंजीवनानांसमाश्रय ॥
पतिंजीवयकन्यायाश्चिरंपुत्रान्सुखंवरम् ॥
देहिविष्णुवरानन्दंकन्यांपालयदुःखतः ॥

इति कुम्भविवाहः ।

भा०टी०—भावार्थ यह है कि, विवाहके प्रथम शुभदिनमें विवाहोक्तविधिसे मन्थनी कुंभसे संकल्पपूर्वक विवाह करै पीछेसे दशतंतु सूत्रसे वेष्टन कर कुंकुम ( केशर ) लगाय एकान्तमें फिर कुंभको निकाल सलिलस्थानमें प्रक्षेपकर ( फेंक ) पंचपल्लवसे अभिषेक कन्याको करे अनंतर संपूर्ण कुंभपूजनकी सामग्री ब्राह्मणको दे कन्याकेभी वस्त्र भूषण ब्राह्मणको देवे ॥ और वरुणकी प्रार्थना करे हे जीवनके आश्रय वरुणस्वरूप घट ! कन्याके पतिको चिरंजीवी करो हे विष्णो ! कन्याकी पालना कर सुख सौभाग्यको देवो ॥ इति ॥ इस प्रकार सुवर्णमयी चतुर्भुज विष्णुकी मूर्ति बनाय विवाह कर यथावत विधिसे ब्राह्मणको मूर्ति देवे ॥ दानका प्रकार जैसे वहांही लिखा है यथा ॥

शुभेमासेसितेपक्षेसानुकूलग्रहेदिने ॥
ब्राह्मणंसाधुमामंत्र्यसंपूज्यविविधार्हणैः ॥

तस्मैदद्याद्विधानेनविष्णोर्मूर्तिंचतुर्भुजाम् ॥
शुद्धवर्णसुवर्णेनवित्तशक्त्याथवापुनः ॥
निर्मितांरुचिरांशंखगदाचक्राब्जसंयुताम् ॥
दधानां वाससीपीतेकुमुदोत्पलमालिनीम्
सदक्षिणांचतांदद्यान्मंत्रमेतमुदीरयेत् ॥
यन्मयापूर्वजनुषिघ्नन्त्यापतिसमागमम् ॥
विषोपविषशस्त्राद्यैर्हतोवातिविरक्तया ॥
प्राप्यमानंमहाघोरंयशःसौख्यधनापहम् ॥
वैधव्याद्यतिदुःखौघनाशायसुखलब्धये ॥
महासौभाग्यलब्ध्यैचमहाविष्णोरिमांतनुम् ॥
सौवर्णनिर्मितांशक्त्यातुभ्यंसंप्रददेद्विज ॥
अनघात्वहमस्मीतित्रिवारंप्रवदेदिति ॥
एवमस्त्वितिविप्राशीर्गृहीत्वास्वगृहंविशेत् ॥
ततोवैवाहिकंतातोविधिंकुर्यान्मृगीदृशाम् ॥

इति विष्णुप्रतिमादानविधिः ।

भा० टी०—सानुकूलग्रह दिनमें ब्राह्मणको बुलाय सुवर्णनिर्मित चतुर्भुज शंख चक्र गदा पद्म युक्त पीतवस्त्र वनमालासहित साथ दक्षिणाके प्रतिमा दे यह मंत्र पढे कन्या कि, जो मैंने पूर्व जन्ममें पतिसमागम नाशकरनेसे वा विष उपविष शस्त्रसे पतिको मारा उससे उत्पन्न जो वैधव्ययोग उसके नाशके लिये और सुख प्राप्तिके लिये यह सुवर्णमयी महाविष्णुकी मूर्ति हे ब्राह्मण ! तुमको दान करती हूं इससे मैं पापरहित भई यह तीन वार कहे एवमस्तु

ऐसे ब्राह्मण वाक्यके अनंतर गृहमें आवे तब पिता वरके साथ मंगलशब्दपूर्वक विवाह करे ॥

## शास्त्रार्थ।

यदि कोई महाशय शंका करे कि, विष्णुमूर्ति कुम्भ पिप्पल इनमें से एकके साथ विवाह कर फिर द्वितीयवार मनुष्यके साथ विवाह करनेसे पुनर्भूदोष स्त्रीको होना चाहिये। उस्का उत्तर यह है कि, जो एक मनुष्यके साथ विवाह कर फिर द्वितीय पुरुषके साथ विवाह किया जाय वह स्त्री पुनर्भू कहलाती है। इस्में हम प्रमाण देते हैं याज्ञवल्क्यस्मृति। अध्याय १ प्रथम ( यथा-अक्षताच क्षता चैव पूनर्भूःसंस्कृता पुनः ) अर्थात् पतिके मरजानेपर वा जीवतेपर जो फिर दूसरे मनुष्यसे संस्कृत विवाही जाय वही पुनर्भू होती है। यदि पिप्पलादि विवाहके अनंतर मनुष्यके साथ विवाह होनेसे पुनर्भूदोष है तो याज्ञवल्क्यजीने अक्षता च क्षता यह शब्द किसलिये कथन करा ( ऐसे लिख देना था कि, पुनर्भूसंस्कृता पुनः) और अक्षता च क्षता इन शब्दोंके अर्थ मिताक्षरामें यह लिखा है पति अक्षत है अर्थात् जीवित हो वा ( क्षता ) क्षतहो अर्थात् मरगया हो। फिर संस्कार करनेसे पूनर्भू संज्ञा होती है इसलिये पिप्पल देवादि विवाहसे पुनर्भू दोष नहीं है हम औरभी प्रमाण देते हैं कि, जो घटादिविवाहसे पुनर्भूदोष न हो। विधान व्रतखंडका जैसे प्रमाण "स्वर्णाम्बुपिप्पला-नाञ्च प्रतिमा विष्णुरूपिणी। तया सह विवाहे च पुनर्भूत्वं न जायते।" अन्यच्च "लक्ष्मीरूपा सदा कन्या हरिरूपं सदा जलम्। हरेर्दत्तञ्च यद्दानं दातुः पापहरं सदा" अर्थ सुवर्ण घट पिप्पलकी प्रतिमा

मूर्ति विष्णुरूप होती है इनके साथ विवाह करनेसे पुनर्भूदोष नहीं होता। और लक्ष्मी सदैव कन्या हरिरूप सदैव जल होता है। इसलिये विष्णुको जो दान दिया जाय वह यजमानके पाप नष्टकरने-वाला होता है। इसलिये इनके साथ विवाह करनेसे पुनर्भूदोष नहीं प्रत्युत ( किञ्च ) कन्याका वैधव्यनाशक है। और वेदमेंभी सोम, सूर्य, अग्नि पालनकरनेसे स्त्रीके रक्षक लिखे हैं। और चतुर्थ मनुष्य पति लिखा है यथा ( सोमः प्रथमो विविदे गन्धर्वो विविद उत्तरः। तृतीयो अग्निष्टे पतिस्तुरीयस्ते मनुष्यजाः ) इस मन्त्रका अर्थ विस्तारपूर्वक आगे विवाहप्रकरणमें लिखा है। यदि कोई महाशय अबभी यह आक्षेप करे कि, जो वस्तु एकको दान करे वा भोगनेके लिये दीजाय फिर यदि वही वस्तु दूसरेको भोगनेके लिये दीजाय तो वह उच्छिष्ट ( जूठ ) होती है और उच्छिष्टका सर्वत्रही निषेध है। इस लिये प्रथम विष्णु घट वा पिप्पलको स्त्री दी फिर वही मनुष्यके साथ विवाह दी तो वह भी उच्छिष्ट भई इसलिये मनुष्यको स्वीकार करनी नहीं चाहिये। उत्तर महाशय मित्रवर आपने युक्तिसे फिर भी वही दोष उच्छिष्ट मान कर लगाया अहो आप बड़े निपुण हो और अति चंचलबुद्धि हैं परंतु आपको विनयपूर्वक हम यह कहते हैं कि, आप उच्छिष्टका त्याग सर्वत्र करतेहो वा आपके पूर्व पूर्व पुरुषोंने किया जैसे मधु ( शहत दुग्ध ) यहभी उच्छिष्टही है यह आप किसलिये भक्षण करते हो और श्राद्धादि कर्मोंसे मधुवातादि मन्त्रोंसे मधु पितरोंके अर्पण करते हो वा नहीं। बस अब चुप होगये भला जरासा तो

कहिये बस अब नहीं कहेंगे निरुत्तर भये अच्छा अपने प्रश्नका तो उत्तर श्रवण कीजिये महात्मन् ! जैसे मधु मक्षिकासे दुग्ध वत्ससे कमल भ्रमरोंसे उच्छिष्ट भयाभी देव पितृकर्ममें आता है और जगत्को पंचगव्यादिसे पवित्र करता है उसीप्रकार विष्णु घट पिप्पलसे संस्कृत स्त्री मनुष्यके साथ विवाह करनेके अनंतर पुत्रपौत्रादिसंतानसे शुभलोककी प्राप्ति और इसलोकमें सुख देती है, यथा याज्ञवल्क्यस्मृतिमें लिखा है अध्याय १ "लोकानंत्यं दिवःप्राप्तिःपुत्रपौत्रप्रपौत्रकैः । यस्मात्तस्मात्स्त्रियः सेव्याःकर्त्तव्याश्च सुरक्षिताः" इति और विधानखंडमें भी लिखा है यथा "यथालिभुक्तकमलं देवानां पूजनाय वै । अर्हं भवति सर्वत्र तथा कन्या नृणां भवेत्" इस लिये भास्कराचार्य मंथानीसे कन्याका विवाह यत्नसे करता भया और रेणुक महर्षि अश्वत्थसे कन्याका विवाह करता भया ॥ प्रमाण अभिधानखण्डका जैसे ( मन्थन्या भास्करो यत्नात्कृतवान्दुहितुर्विधिम् ॥ रेणुकोपि स्वकन्यायास्तरूद्वाहं चकार सः ) इसलिये पुत्रवत् कन्याकीभी जन्मकुण्डली सर्व महाशयजनोंको अवश्य बनानी चाहिये । यदि कर्मानुसार जिसके योग पड़ाहो उस्का शास्त्रोक्त उपाय करानेसे शांति होजाय तो सुखहो । इत्यलम्

प्रश्नलग्नक्षणेयादृशापत्ययुक्स्वेच्छयाकामिनीतत्र चेदाव्रजेत् । कन्यकावासुतोवातदापण्डितैस्तादृशापत्यमस्याविनिर्दिश्यते ॥

भा०टी०—प्रश्नकालमें जैसी संतानयुक्त स्त्री अपनी इच्छासे उस स्थानमें आजाय वा कन्या वा बालक बुद्धिमान् ज्योतिषी

तादृश उसकी संतान कहै । अर्थात् जैसी स्त्री कन्या बालक प्राप्त होय वैसेही उस स्त्रीको पुत्रादिक मिलते हैं ॥

शङ्खभेरीविपंचीरवैर्मङ्गलंजायतेवैपरीत्यंतदालक्षयेत् ।
वायसोवाखरःश्वाशृगालोपिवाप्रश्नलग्नक्षणेरौतिनादंयदि ॥

भा०टी०—शंख दुंदुभी वीणा सितारका शब्द प्रश्नकालमें शुभ होताहै ॥ और काक श्वान गर्दभ शृगाल यह प्रश्नकालमें शब्द करे तो निषिद्ध अशुभ है ॥

## अथराशिमेलनम् ।

वरस्यपंचमेकन्याकन्यायानवमेवरः ।
एतत्त्रिकोणकंग्राह्यंपुत्रपौत्रसुखावहम् ॥
मरणंपितृमात्रोश्चसंग्राह्यंनवपंचकम् ।
षडष्टकेभवेन्मृत्युर्यत्नंतस्यविचारयेत् ॥

भा० टी०—वरकी राशिसे कन्याकी राशि पंचम ५ होय कन्याकी राशिसे वरकी राशि नवम ९ होयतो यह त्रिकोण शुभ है यदि विपरीत हो कन्यासे ५ में वर वरसे ९ कन्या हो तो माता-पिताकी मृत्यु कहै ॥ इसलिये राशिको विचार ले ॥

## अथबलम् ।

वरस्यभास्करबलंकन्यायाश्चगुरोर्बलम् ।
द्वयोश्चन्द्रबलंग्राह्यंविवाहोनान्यथाभवेत् ॥
अष्टमेचचतुर्थेचद्वादशेचदिवाकरे ।
विवाहितोवरोमृत्युंप्राप्नोत्यत्रनसंशयः ॥
जन्मन्यथद्वितीयेचपंचमेसप्तमेऽपिवा ।

नवमेचदिवानाथेपूजयापाणिपीडनम् ॥
एकादशेतृतीयेवाषष्ठेवादशमेपिवा ।
वरस्यशुभदोनित्यंविवाहेदिननायकः ॥

भा० टी०—वरको सूर्यका बल कन्याको बृहस्पतिका बल दोनोंको चन्द्रबल ग्रहणकरना अन्यथा विवाह नहीं होता अर्थात् इनकी शुद्धि विना विवाह शुभ नहीं होता ॥ यदि वरको अष्टम ८ चतुर्थ ४ द्वादश १२ में सूर्य होय तो विवाहसे वर मृत्युको प्राप्त होता है इसमें कुछ संशय नहीं है । यदि सूर्य जन्मका १ वा २ द्वितीय पंचम ५ सप्तम ७ नवम सूर्य होय तो पूजासे विवाह होता है अर्थात् पूजनीय है । यदि सूर्य ११ एकादश ३ तृतीय ६ छठे १० दशमें होय तो वरको अतिशुभ होता है ॥

अष्टमेद्वादशेवापिचतुर्थेवाबृहस्पतौ ।
पूजातत्रनकर्तव्याविवाहेप्राणनाशकः ॥
षष्ठेजन्मनिदेवेज्येतृतीयेदशमेपिवा ।
भूरिपूजापूजितःस्यात्कन्यायाः शुभकारकः ॥
एकादशेद्वितीयेवापंचमेसप्तमेपिवा ।
नवमेचसुराचार्यःकन्यायाः शुभकारकः ॥

भा०टी—बृहस्पति८।१२।४।हो तो शुभ नहीं पूजा मत करो ॥ यदि ६ । १ । ३ । १० । बृहस्पति हो तो बहुत पूजा करनेसे शुभ करता है । यदि बृहस्पति ११ । २ । ५ । ७ । ९ हो तो क-

न्याको शुभ होता । इसी प्रकार चन्द्रमा १ । ४ । ६ । ८ । १२ स्थानमें शुभ नहीं विशेषकर इनको देखना योग्य है ॥

अथविवाहनक्षत्राणि ।

विश्वस्वातीवैष्णवपूर्वात्रयमैत्रैर्वस्वाग्नेयैर्वाकरपीडो चितर्क्षैः । वस्त्रालंकारादिसमेतैःफलपुष्पैस्सन्तो ष्यादौस्यादनुकन्यावरणंहि ॥

भा० टी०—अब कन्याका वरण लिखते हैं ज्येष्ठा स्वाती श्रवण पूर्वात्रय अनुराधा धनिष्ठा कृत्तिका अथवा पाणिग्रहणोचित नक्षत्रोंमें फल पुष्प वस्त्रालंकारादिसे कन्याको संतुष्टकर पीछेसे वरण करे ॥

धरणिदेवोऽथवाकन्यकासोदरःशुभदिनेगीतवाद्या दिभिःसंयुतः ॥ वरवृतिंवस्त्रयज्ञोपवीतादिभिर्ध्रु वयुतैर्वह्निपूर्वात्रयैराचरेत् ॥

भा० टी०—अब बालकवरण लिखते हैं । ब्राह्मण वा कन्याका भ्राता भाई शुभ दिनमें गीतादिवाद्यसहित होय वस्त्रयज्ञो-पवीतादिसे । उत्तराफाल्गुनी । उत्तराभाद्रपदा । उत्तराषाढा रोहिणी । कृत्तिका । पूर्वाफाल्गुनी । पूर्वाभाद्रपदा पूर्वाषाढा इन नक्षत्रोंमें वरका वरण करे । इस प्रकार वर वरण कर पीछेसे कन्याको वस्त्रालंकारादि श्वशुरगृहसे जो प्राप्त उससे पूर्वोक्त नक्ष-त्रोंमें वरण करना ॥

गुरुशुद्धिवशेनकन्यकानांसमवर्षेषुषडब्दकोपरिष्टात् । रविशुद्धिवशाच्छुभोवराणामुभयोश्चंद्रविशुद्धितोविवाहः ॥

भा० टी०—बृहस्पतिजीकी शुद्धिसे कन्याका षट् ६ वर्षके ऊपर अष्टम ८ दशम १० समवर्षमें विवाह शुभ है ॥ और सूर्यकी शुद्धिद्वारा वरका विवाह श्रेष्ठ है और वर कन्या दोनोंका चन्द्रमाकी शुद्धिसे विवाह शुभ होता है, भावार्थ यह कि कन्याकी जन्मराशिसे गुरु और वरकी जन्मराशिसे सूर्य और दोनोंको चन्द्रमाजीकी शुद्धिसे श्रेष्ठ विवाह होता है, इसी आशयको काशीनाथजी कहते हैं ॥ ( वरस्य भास्करबलं कन्यायाश्च गुरोर्बलम् । द्वयोश्चन्द्रबलं ग्राह्यं विवाहो नान्यथा भवेत् )

मिथुनकुम्भमृगालिवृषाजगेमिथुनगेपिरवौत्रिलवेशुचिः ॥ अलिमृगाजगतेकरपीडनंभवतिकार्तिकपौषमधुष्वपि ॥

भा० टी०—मिथुन, कुम्भ, मकर, वृश्चिक, वृष, मेष इन राशियोंमें सूर्य होय अथवा आषाढके १० दिन पर्यंत मिथुनराशिगत सूर्य वृश्चिक, मकर, मेषगत सूर्य्य होय तो कार्तिक, पौष चैत्रमें भी पाणिग्रहण शुभ है ॥

आद्यगर्भसुतकन्ययोर्द्वयोर्जन्ममासभतिथौकरग्रहः । नोचितोथसबुधैःप्रशस्यतेचेद्द्वितीयजनुषोस्सुतप्रदः ॥

भा० टी०—आद्यगर्भ प्रथमगर्भ अर्थात् ज्येष्ठ पुत्र वा कन्या होय तो उन दोनोंका जन्मके मासमें वा जन्म तिथिमें अथवा जन्म नक्षत्रमें पाणिग्रहण श्रेष्ठ नहीं यदि वह दोनों दूसरे गर्भके होंय तो जन्ममास तिथि नक्षत्रमें विवाह पुत्रके देनेवाला है ॥

ज्येष्ठद्वंद्वंमध्यमंसंप्रदिष्टंत्रिज्येष्ठंचेन्नैवयुक्तंकदापि ॥
केचित्सूर्यंवह्निगंप्रोक्तमाहुर्नैवान्योन्यंज्येष्ठयोःस्याद्विवाहः ॥

भा० टी०—ज्येष्ठ बालक ज्येष्ठकन्याका विवाह मध्यम होता है यदि ज्येष्ठका महीना ( मास ) ज्येष्ठ बालक ज्येष्ठाही कन्या यह तीन ज्येष्ठ किसी कालमेंभी श्रेष्ठ नहीं अति निषिद्ध हैं । कई आचार्योंका यह मत है कि, जिसकालपर्यंत कृत्तिकामें सूर्य हो उतना काल ज्येष्ठमास निषिद्ध है ॥ परंतु सिद्धांतमत यही है वरकन्या ज्येष्ठोंका आपसमें विवाह श्रेष्ठ नहीं ॥

सुतपरिणयात्षण्मासान्तस्सुताकरपीडनंनचानिजकुले तद्वद्रामण्डनादपिमुण्डनम्॥ नचसहजयोर्देयेभ्रात्रोःस होदरकन्यकेनसहजसुतोद्वाहोऽब्दार्धेशुभेनापितृक्रिया ॥

भा० टी०—पुत्रविवाहके अनंतर षण्मास ६ के बीचमें कन्याका विवाह शुभ नहीं ॥ इसप्रकार अपने कुलमें मंडन ( विवाहकर्म ) के पीछे मुंडन ( चूडाकर्म ) षट् ६ महीनेके अन्तर श्रेष्ठ नहीं और एक पिताके दो पुत्रोंको दो भ्राताकी कन्यासे सहोदर ( सगे ) भाइयोंका विवाह शुभ नहीं । यदि एक पिताकी दो कन्या होयँ तो एक पिताके दो पुत्रोंसे विवाहका दोष नहीं ॥ सहोदर शब्दका यह अर्थ है कि एक माताके गर्भसे जन्माहो और एक पितासे सपत्नीमें उत्पन्न भ्राता सहोदर नहीं कहाते ॥ प्रमाण ( समानोदर्य्यसोदर्य सगर्भ्यास्तु सनाभयः । इत्यमरः ) और बालक कन्याके विवाहके अनंतर षट् मास ६ पर्यंत पितृक्रिया श्राद्धादि शुभ नहीं हैं ॥

वध्वावरस्यापिकुलेत्रिपुरुषेनाशंव्रजेत्कश्चननिश्चयोत्तरम् ।
मासोत्तरंतत्रविवाहइष्यतेशान्त्याथवासूतकनिर्गमेपरे ॥

भा०टी०—वधूवरके तीनपुरुषमें यदि निश्चयके अनंतर कोई नाशको प्राप्त होजाय एक मासके अनन्तर विवाह करे । अथवा कूष्मांड शांतिकर विवाह करे । कोई आचार्य सूतक पातककी निवृत्तिके अनंतर कहते हैं ॥ यदि कन्यादान होचुकाहो फिर सूतक पातक पड़े तो भोजनादि सर्व विवाहांग करनेका दोष नहीं ॥

चूडाव्रतंचापिविवाहतोव्रताच्चूडाचनेष्टापुरुषत्रयान्तरे ।
वधूप्रवेशाच्चसुताविनिर्गमः षण्मासतोवाब्दविभेदतःशुभः॥

भा० टी०—विवाहसे चूडाकर्म चूडाकर्मसे विवाह षण्मासके बीच श्रेष्ठ नहीं इसप्रकार वधूप्रवेशसे कन्याका निर्गम ६ षट् मासके अन्तर श्रेष्ठ नहीं । यदि वर्षका भेद होय तो दोष नहीं ॥ विवाहमें सूर्यसंक्रान्तिसे वर्षका भेद होता है ॥

## अथविवाहमुहूर्तानि ।

निर्वेधैःशशिकरमूलमैत्रपित्र्यब्राह्मांत्योत्तरपवनैः
शुभोविवाहः । रिक्ताऽमारहिततिथौशुभेह्निवैश्वप्र
त्यांघ्रिश्रुतितिथिभागतोऽभिजित्स्यात् ॥

भा० टी०—वेधरहित मृगशिर, हस्त, मूल, अनुराधा, मघा, रोहिणी, रेवती उत्तरात्रय ३ स्वाती यह नक्षत्र विवाहमें शुभ हैं ॥ चतुर्थी ४ नवमी ९ चतुर्दशी १४ अमावस ३० इनसे रहित तिथियाँ श्रेष्ठहैं॥ विवाहमें चंद्र, बुध, बृहस्पति, शुक्र यह वार शुभ होतेहैं॥उत्तराषाढाका अंतका चरण श्रवणकी ४ घटी अभिजित् नक्षत्र होता है

और राशि वर्ण योनि गण षडष्टक नवपंचक द्विर्द्वादश राशिनाडी चक्रवर्ग लत्तादिक दश १० दोष अवश्य विचारणे योग्य हैं इसलिये सारणी बनाकर सबकी समझमें आनेवाली अतिसुगम रीतिसे आगे लिखे हैं ॥

## अथ राशिचक्रम् ।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| मेष | वृष | सिंह | धन मकर पू | चतुष्पद |
| मिथुन | कन्या | तुला | कुंभ | नर द्विपद |
| मकर परार्द्ध | मीन | ० | ० | जलचर |
| वृश्चिक | कर्क | ० | ० | कीटसंज्ञक |

पुरुषकी राशि स्त्रीकी राशिसे बली उचित है और सम्पूर्ण चतुष्पद द्विपदोंके वश्यहैं सिंहके विना जलचर भक्ष्य हैं सर्प विच्छू भयदायक हैं ॥

## अथ वर्ण चक्रम् ॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| मीन | वृश्चिक | कर्क | ब्राह्मण |
| मेष | सिंह | धन | क्षत्री |
| वृष | मकर | कन्या | वैश्य |
| मिथुन | कुंभ | तुला | शूद्र |

वरस्यवर्णतोधिकावधूर्नशस्यतेबुधैः। अर्थात् वरके वर्णसे अधिक वधू श्रेष्ठ नहीं वरका वर्ण कन्यासे अधिक श्रेष्ठ है.

## अथ योनिचक्रम् ।

| अश्विनी | स्वा० हस्त | धनि. पू भा | भरणी रेवती | पुष्य कृत्ति | श्रवण पू षा | उ षा अभि | मृग रोहिणी | नक्षत्र |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अश्व घोडा | महिष | सिंह | गज | छाग मेढा | वानर | नकुल | सर्प | योनयः |
| ज्येष्ठा अनु. | मूला आर्द्रा | श्लेषा पुनर्व. | मघा पू फा | चित्रा विशा | उ फा उ भा | | | नक्षत्र |
| मृग | श्वान | विल्ला | चूहा | व्याघ्र | गौ | भैंसा | अश्व | योनिःवैरं |
| अनयोर्वैरं | | अनयोर्वैरं | | अनयोर्वैरं | | अनयोर्वैरं | | |

वैर वैर वैर वैर

यह योनिचक्र विवाहमें सेव्यसेवक भावमें मैत्रीकार्यमें अवश्य विचारणा चाहिये.

## अथ गणचक्रम् ।

| म | श्ले | ध | ज्ये | मूला | शत | कृत्ति | चि | वि | राक्षस |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| पू फा | पू षा | पू भा | उ फा | उ षा | उ भा | रोहि | भर | आर्द्रा | मनुष्य |
| अनु | पुन | मृ | श्र | रेव | स्वा | ह | अश्वि | पुष्य | देवता |

अपने गणके साथ परमप्रीति देवता मनुष्योंकी सम देवता राक्षसोंका युद्ध मनुष्य राक्षसकी मृत्यु गणोंकी आपसमें होती है ॥

## अथ षडष्टकचक्रम् ।

| मे | वृष | मि | कर्क | सिं | क | पुरुषराशि मृत्युः |
|---|---|---|---|---|---|---|
| क | तु | वृ | ध. | म | कुं | स्त्रीराशि मृत्युः |

## अथ नवपंचकचक्रम् ॥

| मे | वृ | मि | क | सिं | क | कुं | अन्योन्यपुरुषसंतानहानि |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| सिं | क | तु | वृ | ध | म | मिथु | स्त्री राशिकीकलि होतीहै |

## अथ द्विर्द्वादशचक्रम् ।

| मे | वृ | मि | कर्क | सिं | क | वृ | म | मी | दारिद्र्यं |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| वृ | मि | कर्क | सिं | क | तु | ध | कुं | मे | दारिद्र्यं |

मृत्युःषडष्टके ज्ञेयोऽपत्यहानिर्नवात्मजे ।
द्विर्द्वादशेनिर्धनत्वंद्वयोरन्यत्रसौख्यकृत् ॥

## अथ नाडीचक्रम्.

दम्पत्योरेकनाड्यांपरिणयनमसन्मध्यनाड्यांहिमृत्युः । अर्थात् स्त्रीवरका एक नाडीमें स्थित नक्षत्रोंमें विवाह अशुभ होताहै और मध्यमें मृत्यु होतीहै ॥ इसलिये तृतीय नाडी शुभ है.

## अथ वर्गचक्रम् ॥

| गरुड | बिडाल | सिंह | श्वान | सर्प | मूषिक | मृग | मेंढा- |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अ ॥ | क | च | ट | त | प | य | श |
| इ १ | ख | छ | ठ | थ | फ | र | ष |
| उ ७ | ग | ज | ड | द | ब | ल | स |
| ऋ ६ | घ | झ | ढ | ध | भ | व | ह |
| ऌ ६ | ङ | ञ | ण | न | म | | |

अपने वर्गमें परम प्रीति होती है और अपने वर्ग से पंचम वर्ग शत्रु होताहै और चतुर्थ मित्र और तृतीय उदासीन होताहै इनका फल वर्ग सदृश है.

अथ राशिस्वामिचक्रम् ।

| मे: | वृ | मि | क | सिं | क | तु | वृ | ध | म | कुं | मी | राशय: |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मं | शु | बु | चं | सू | बु | शु | मं | बृ | श | श | बृ | स्वामिन: |

अथ राशिचक्रम् ।

| मे | वृ | मि | क | सिं | क | तु | वृ | ध | म | कुं | मी |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| चु | इ | का | हि | म | टो | रा | तो | ये | भोजू | गु | दि |
| चे | उ | कि | हु | मि | प | रि | न | यो | जजे | गे | दु |
| चो | ए | कु | हे | मु | पि | रु | नि | भ | जिजो | गो | थ |
| ला | ओ | घ | हो | मे | पु | रे | नु | भि | खिख | स | झ |
| लि | वा | ङ | डा | मो | ष | रो | ने | भू | खू | सि | ञ |
| लु | वि | छ | डि | टा | ण | ता | नो | ध | खे | सु | दे |
| ले | वु | के | डु | टि | ठ | ति | या | फा | खो | से | दो |
| लो | वे | को | डे | टु | पे | तु | यि | ढा | ग | सो | च |
| अ | वो | हा | डो | टे | पो | ते | यु | भे | गि | द | चि |

अथ लत्ताघक्रम् ।

| सूर्य | चंद्र | मंगळ | बुध | बृ | शुक्र | शनि | रा | विवाहनक्षत्र |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| पू. षा | पू भा | भर | मघा | उ भा | पुष्य | शत | उ फा | रांहि |
| उषा | उ भा | कृ | पू फा | रेवती | श्ले | पू भा | ह | मृगशिरा |
| उ भा | रो | पुष्य | वि | मृ | चि | कृ | ज्ये | मघा |
| अश्विनी | आर्द्रा | मघा | ज्येष्ठा | पुन | वि | मृ | पू षा | उत्तराफा |
| भरणी | पुष्य | पू फा | मूळ | पु | अनु | आ | उ षा | हस्त |
| रो | श्ले | ह | उ षा | म | मृ | पुष्य | ध | स्वाती |
| आ | पू फा | स्वा | ध | उ फा | उ षा | म | पू भा | अनुराधा |
| पुष्य | ह | अनु | पू भा | चि | धनि | उ फा | रे | मूल |
| म | स्वा | मृ | रे | वि | पू भा | चि | भ | उत्तराषाढा |
| स्वा | पू षा | श | मृ | उ षा | कृ | मू | पु | उत्तराभाद्रपदा |
| वि | उ भा | पू भा | आ | श्र | रो | पू षा | पुष्य | रेवती |

यह लतादोष विवाहादि शुभकार्य्योंमें वर्जित है. विशेषकर मालव देशमें अवश्य वर्जनीय है ॥

## अथ पातदोषचक्रम् ।

| वैधृति | हर्षण | व्यतीपात | शूल | गंड | योगानाम् |
|---|---|---|---|---|---|

अन्ते विवाहनक्षत्रं यथा गंड योग १५घटी रेवती ३०वा२५ घटी पातेन पतितं नक्षत्रं विवाहे वर्ज्यं कुरुजांगलदेशे अवश्यंवर्ज्यम् ॥

## अथ युतिदोषचक्रम् ।

| चं. सू. | चं.मं. | चं.बु. | चं.बृ. | चं. शु. | चं.श. | चं.रा. | युति |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| दारिद्र्यं | मरणं | शुभं | सौख्यं | सापत्न्यं वैराग्यं | मृतिः | मृतिः | फलं |

## अथ वेधचक्रम् ।

| रो. | मृ. | म. | उफा. | ह. | स्वा. | ऽनु. | मू. | उ.पा. | उ. | भा. | रेव. | विवाह न. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ऽभि. | उ. पा. | | श्र. | रे. | उ.भा. | श. | भ. | पू. | मृ. | ह. | उ.फा. | सूर्योदयः |

## अथ चरणवेधचक्रम् ।

| ग्र. | ग्र. | ग्र. | ग्र. | नक्षत्रके प्रथम पादमें ग्रहको विवाह नक्षत्रके चतुर्थ पादका वेध है विवाहमें सर्व देशमें वेधवर्ज्य है अत्याव-श्यकमें चरणवेध वर्जनीय है । |
|---|---|---|---|---|
| ४ | १ | २ | ३ | |
| १ | ४ | ३ | २ | |

## अथ यामित्रनक्षत्रचक्रम् ।

| रो. | मृ. | म. | उ.फा. | ह. | स्वा. | ऽनु. | मू. | उ. पा. | उ.भा. | रे. | वि.न |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ऽनु. | ज्ये. | ध. | पू.भा | उभा | ऽश्वि | कृ. | मृ. | पु. | उ.फा. | ह. | ग्रहा |

लग्नसे चंद्रमासे सप्तम ग्रह यामित्रकारक होताहै अथवा लग्न नवांशसे वा चंद्रराशिस्थ नवांशसे पंचपंचाशत ५५ नवमांशमें जो ग्रह होय वह यामित्रकारक होताहै शुभ नहीं होताहै ॥

## अथ बुधपंचकचक्रम् ।

| ८. | २. | ४. | ६. | १. | अंक. |
|---|---|---|---|---|---|
| रोग. | वह्नि. | राजा. | चोर. | मृत्यु. | बाण. |

शुक्ल प्रतिपदासे गतातिथि लग्नसे युक्तकर नौसे भागले शेष रहा अंक बाण जानना। यह दक्षिण देशमें निषिद्ध है.

## अथ सर्वदेशे बुधपंचकम् ।

| रोग | वह्नि | राजा | चोर | मृत्यु | बाणः ५ दिने |
|---|---|---|---|---|---|
| ०८<br>१७<br>२६ | ०२<br>११<br>२०<br>२४ | ०४<br>१३<br>२२<br>३१ | ०६<br>१५<br>२५ | ०१<br>१०<br>१९<br>२८ | सूर्यसंक्रांतिमें इन दिनोंमें बाण है ॥ |
| सूर्य | भौम | शनि | मंगल | बुध | इन दिनोंमें |
| व्रतमें | गृह गोपनमें | नृप सेवा | यात्रामें | विवाहमें | इनका याम वर्जितहै। |
| रात्रिमें | दिनमें | दिनमें | रात्रिमें | संध्यामें | |

## एकार्गलचक्रम् ।

| व्या. | गंड | व्यति. | वि० | शूल. | वैधृति. | वज्र. | परि. | ऽतिगं. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|

यदि सूर्य नक्षत्रसे विवाहनक्षत्र विषम अभिजित् सहित स्थित हो तो एकार्गल योग कुरुवाल्हीक देशमें वर्जित है।

## अथोपग्रहः ।

| ५ | ८ | १० | १४ | ७ | १९ | १५ | १८ | २१ | २२ | २३ | २४ | २५ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|

यदि सूर्य नक्षत्रसे इन अंकोंमें विवाहनक्षत्र होय तो उपग्रह दोष होता है ॥

## ( अथ क्रांतिसाम्यम् )

अर्थात् चंद्रमा सूर्य अन्योन्य नक्षत्रगत होय सन्मुख स्थित होय तो क्रांतिसाम्य दोष होताहै विवाहमें शुभ नहीं होता ॥

## ( अथ दग्धा तिथि )

| मीन. चैत्र. | वृष. ज्येष्ठ. | मेष. वैशाख | कन्या. आश्विन. | वृश्चि. मार्गशी. | मकर. माघ. | मासोंमें |
|---|---|---|---|---|---|---|
| २ | | ६ | ८ | १० | १२ | दग्धा तिथि |
| धन. पौष. | कुंभ. फाल्गुन. | कर्क. श्रावण. | मिथु. आषाढ. | सिंह. भादों. | तुला. कार्तिक. | मासोंमें |
| २ | ४ | ६ | ८ | १० | १२ | दग्धा तिथि |

यह शुभ कर्मोंमें दग्धातिथि वर्जित हैं ॥

## ( अथ दशयोगाः )

| सूर्य चंद्र नक्षत्र योगः २७ शेषः ॥ | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ०० | ०१ | ४ | ६ | १० | ११ | १५ | १८ | १९ | २० |
| वात | अभ्र | अग्नि | नृप | चौर | मृति | रोग | वज्र | वाद | क्षिति |

यथा सूर्यर्क्ष श्रवण २२ चंद्रर्क्ष धनिष्ठा २३ अनयोर्योगः ४५ भशेषः २७ सप्तविंशतितष्टः १८ वज्रपातयोगः ॥

## ( अथ पंग्वंधकाणलग्नानि )

| मे | वृ | मि | कर्क | सिं | क | तू | वृ | ध | म | कुं | मी |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अंध | अंध | अंध | अंध | अंध | अंध | बधिर | बधि. | बधिर | बधिर | पंगु | पंगु |
| दिन में | दिन में | रात्रि में | रात्रि में | दिन में | रात्रि में | अपराह्णमें | अपराह्णे | अपराह्णे | संध्या में | सं० | सं० |

यह गौड मालव देशमें त्याज्य है अथवा गुरुदृष्टिमे किसी स्थानमेंभी दोष नहीं है ॥

## ( अथ ग्रहनैसर्गिकमैत्रीचक्रम् )

| सूर्य | चंद्रमा | मंगल | बुध | बृहस्पति | शुक्र | शनि | ग्रहाः |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मं० बृ० चं० | सूर्य बुध | चं० बृ० सूर्य | सूर्य शुक्र | सूर्य मं० चं० | बुध शनि | शुक्र बुध | मित्र |
| बु० | बृ० शु० श० मं० | शुक्र शनि | मं० श० सूर्य | शनि | मंगल बृहस्पति | बृहस्पति | सम |
| शुक्र शनि | | बुध | चंद्रमा | शुक्र बुध | सूर्य चं० | सू० चं० मंगल | शत्रु |

प्रोक्तेदुष्टभकूटकेपरिणयस्त्वेकाधिपत्येशुभो-
ऽथोराशीश्वरसौहृदेपिगदितोनाड्यृक्षशुद्धिर्यदि ॥
अन्यर्क्षेशपयोर्बलित्वसखितेनाड्यृक्षशुद्धौतथा
ताराशुद्धिवशेनराशिवशतांभावेनिरुक्तोबुधैः ॥

भा० टी०—दुष्टभकूटमेंभी विवाह शुभ होताहै यदि दोनों राशिका स्वामि एक हो अथवा दोनोंकी आपसमें मैत्री होय ।

## ( अथ लग्नशुद्धिमाह )

कार्मुकतौलिककन्यायुग्मलवेझषगेवा ॥ यर्हिभवेदुप
यामस्तर्हिसतीखलुकन्या॥व्ययेशनिःखेऽवनिजस्तृ
तीयेभृगुस्तनौचंद्रखलानशस्ताः॥लग्नेट्कविग्लौश्च
रिपौमृतौग्लौर्लग्नेट् शुभाराश्चमदे च सर्वे॥ स्यायाष्ट
षट्सुरविकेतुतमोर्ककुत्राख्यायारिगः क्षितिसुतोद्विगु
णायगोऽब्जः ॥ सप्तव्ययाष्टरहितौज्ञगुरू सिताष्टत्रि
द्यूनषड्व्ययगृहान्परिहृत्यशस्तः ॥ त्याज्यालग्नेब्ध
योमन्दात्षष्ठेशुक्रेंदुलग्नपाः ॥ रंध्रेचंद्रादयः पंचमर्वे
स्तेऽब्जगुरू समौ ॥

भा०टी०—धन तुला कन्या मिथुन मीन इन लग्नोंमें वा इनके नवमांशमें विवाह होवे तो कन्या सती होती है। और चरलग्नका नवांश न होवे तुला मकरमें चंद्रमा होवे तब चरलग्न भी शुभ है ॥ और लग्नसे द्वादश १२ स्थानमें शनि दशमें १० मंगल तृतीय ३ शुक्र लग्नमें १ चंद्रमा मंगल शनि सूर्य शुभ नहीं होते हैं ॥ षष्ठ ६ स्थानमें लग्नेश शुक्र चंद्रमा शुभ नहीं ॥ और अष्टम ८ स्थानमें चंद्रमा लग्नेश बुध बृहस्पति शुक्र मंगल शुभ नहींहै और सप्तम ७ स्थानमें संपूर्णग्रह शुभ नहीं होतेहैं । अन्यच्च तृतीय ३ एकादश ११ अष्टम ८ षष्ठ ६ स्थानमें सूर्य केतु राहु शनि श्रेष्ठ हैं और तृतीय ३ एकादश ११ षष्ठ ६ स्थानमें मंगल शुभ है और द्वितीय २ तृतीय ३ एकादश ११ स्थानमें मंगल शुभ है ७ । १२ । ८ । ३ । ६ । इन स्थानके विना और स्थान बुध गुरु शुक्र शुभ हैं ॥ अन्यच्च ॥ लग्नमें शनि सूर्य चंद्र मंगल यह न होय और

षष्ठ स्थानमें शुक्र चन्द्रमा लग्नेश न होय और अष्टम स्थानमें चन्द्रमा मंगल बुध बृहस्पति शुक्र न होय । सप्तम स्थानमें कोई भी ग्रह न होय अर्थात् शुद्ध होवे तो शुभ हैं कई आचार्य सप्तम स्थानमें चन्द्रमा बृहस्पतिको सम कहते हैं ॥

( कर्तरीदोषमाह )

लग्नात्पापावृज्वनृजूरिष्फान्तस्थौयदातदा ॥
कर्तरीनामसाज्ञेयामृत्युदारिद्र्यशोकदा ॥

भा० टी०—लग्नसे द्वितीयस्थानमें वक्रीग्रह और द्वादश १२ स्थानमें मार्गी ग्रह होय तो कर्तरीदोष होताहै ॥ शुभ नहीं ॥

( पुष्टिमाह )

त्रिकोणेकेंद्रेवामदनरहितेदोपशतकंहरेत्सौम्यः शुक्रो
द्विगुणमपिलक्षंसुरगुरुः ॥ भवेदायेकेन्द्रेंगपउतलवे
शोयदितदासमूहंदोषाणांदहनइहतूलंशमयाति ॥

भा० टी०—विवाहलग्नमें नवम पञ्चम प्रथम चतुर्थ दशम यदि बुध होय तो शत १०० दोषका नाश करताहै यदि शुक्र होय तो द्विगुणशत २०० दोषका नाश करताहै बृहस्पति जो होय तो लक्ष १००००० दोषका नाश करताहै यदि एकादश ११ चतुर्थ सप्तम लग्न दशम स्थानमें यदि लग्नेश ऊननवमांशेश होय तो दोषोंके समूहको जैसे अग्नि तूलके पुंजको क्षणभरमें नाश करताहै तद्वत नाश करता है ॥

( अथ संकीर्णजातीनां विवाहः )

कृष्णेपक्षेसौरिकुजार्केपिचवारेवर्ज्येनक्षत्रेयदिवा

